# सामान्य मुहूर्त

## विवरण नं० ३

१. मुहूर्त ठीक न होने की दशा में यदि यात्रा को जाना आवश्यक हो तो :—

अ) गुरुवार, शुक्रवार तथा रविवार की रात्रि में यात्रा करना विहित है।

ब) सोमवार, शनिवार तथा मंगलवार को दिन में यात्रा करने में दोष नहीं है।

२. **प्रस्थान** :—काश्मीर की प्रथा के अनुसार शुभ मुहूर्त पर प्रस्थान निकालना भी शुभफलदायक होता है। जिस दिशा को जाना हो, उस ओर कोई विशेष वस्तु (वस्त्र आदि) शुभ मुहूर्त पर निकाल कर रखे। दिशा के अनुसार प्रस्थान का प्रभाव कितने दिन तक रहता है इसका विवरण निम्नांकित है।

| दिशा | प्रस्थान का प्रभाव |
|---|---|
| पूर्व | ७ दिन तक |
| दक्षिण | ५ दिन तक |
| पश्चिम | ३ दिन तक |
| उत्तर | २ दिन तक |

# शुभ मुहूर्त

१. **वही खाता तथा नई दुकान खोलना** :—अनुराधा, रोहिनी तिष्या, मृगशिर, हस्त, चित्रा यह नक्षत्र शुभफलदायक है। चतुर्थी, चतुर्दशी, अमामसी, मासान्त तथा संक्राति की तिथियां तथा वारों में मंगलवार बही खाता एवं नई दुकान खोलने के लिए निषेध है।

२. **चार्ज लेन देन** :—नक्षत्रों में अश्विनी, मृगशिर, चित्रा हस्त तिष्या अनुराधा रेवती तथा वारों में बुद्धवार वृहस्पतिवार एवं शुक्रवार शुभफलदायक हैं। चतुर्थी चतुर्दशी, अमावसी मासान्त और सक्राति की तिथियों को छोड़ कर शेष सब तिथियां ठीक हैं।

३. **ऋण देना अथवा लेना** :—अमावसी, मासान्त तथा संक्राति के दिनों पर दिया हुआ धन वापिस नहीं आता है। मंगल को ऋण चुकाना अच्छा होता है। बुध को ऋण देना उचित नहीं होता है। स्वाति पनुर्वसु रोहिणी विशाखा श्रवण धनिष्ठा नक्षत्रों पर ऋण लेना तथा देना शुभ-फलदायक है।

४. **नौकरी तरक्की आदि के लिए निवेदन पत्र देना या अपील करना** :—वारों में मंगलवार एवं शनिवार को छोड़कर तथा तिथियों में चतुर्थी चतुर्दशी नवमी अमावसी मासान्त और

संक्राति की तिथियों को छोड़ कर शेष सब वारें तथा तिथियां ठीक हैं विशेषकर अश्विनी रोहिनी तिष्या चित्र मृगशिर अनुराधा रेवती स्वाति नक्षत्रों पर यह काम करना शुभफलदायक रहता है।

**५. हल चलाना** :—इस कार्य के लिए चतुर्थी नवमी चतुर्दशी अमावसी मासान्त तथा संक्राति की तिथियां निषेध हैं इसी प्रकार मंगल शनि तथा रवि की वारें भी निषेध हैं अश्विनी, रोहिनी, मृगशिर, पुनर्वसुः तिष्या, अनुराधा स्वाति विशाखा श्रवण धनिष्टा रेवती नक्षत्र शुभ-फलदायक है।

**६. फसल काटना** :—इस के लिए अश्विनी, मृगशिर, तिष्या चित्रा स्वाति अनुराधा रेवती मूल ज्येष्टा नक्षत्र उत्तम है। वारों में मंगलवार को छोड़कर शेष सब अच्छी हैं। तिथियों में चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी अमावसी तथा सासान्त और संक्राति की तिथियों को छोड़कर सब अच्छी हैं।

**७. नया अनाज रखाना** :—तिथियों में चतुर्थी तथा नवमी को छोड़कर शेष सब तिथियां ठीक हैं। वारों में सोमवार बुद्धवार, गुरुवार तथा शुक्रवार ठीक हैं। नक्षत्रों में इस कार्य के लिए अश्विनी मृगशिर पुनर्वसु तिष्या चित्रा अनुराधा हस्त धनिष्ठा तथा रेवती नक्षत्र उत्तम हैं।

**८. वस्त्र सोना आदि धारण करना** :—इस कार्य के अश्विनी, रोहिनी पुनर्वसु चित्रा

स्वाति विषाखा ज्येष्ट एवं रेवती नक्षत्र तथा रविवार बुद्धवार गुरुवार एवं शुक्रवार उत्तम हैं। तिथियों में चतुर्थी नवमी तथा चतुर्दशी को छोड़कर शेष सब ठीक हैं।

## §§ जातक मिलाप §§

वर और कन्या की जन्म कुण्डली आदि के मिलान के समय नीचे लिखी बातों को ध्यान में रखिए :

**१. नाड़ी दोष  २. षष्टाष्टक  ३. मंगल का विचार  ४. ग्रहबल**

जातक मिलाप के लिए वर और कन्या के जन्म नक्षत्र के आधार पर नाडी दोष का परिचय किया जा सकता है, नीचे लिखे चित्रण में तीनों नाडियों का विवरण है :—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १. आघनाडी—अश्विनी | आर्द्रा | पुनंवस्सु | उत्तरत्ता. | हस्त | ज्येष्ठा | मूला | शतभि. | पूर्वभा. | |
| २. मध्यनाडी—भरणी | मृग | तिष्या | पूर्वंफा. | चित्रा | अनु. | पूर्वाषा. | धनिष्ठ | उत्तराभा. | |
| ३. अनयनाडी—कृतिका | रोहिणी | अश्ले | मघा | स्वाति | विशा. | उत्तराषा. | श्रवण | रेवती | |

**देखने की विधि** :—यदि वर और कन्या दोनों का नक्षत्र आधनाडी में हो तो नाडी दोष है, इसी तरह यदि दोनों का नक्षत्र मध्य नाडी में हो तो नाडी दोष है, ऐसे ही यदि दोनों का नक्षत्र अन्य नाडी में हो।

**१. नाडी दोष** :—तो भी नाडी दोष रहता है, परन्तु आधनाडी और अन्त्य नाडी उतनी विशेष हानिकारक नहीं होती हैं जितनी कि मध्य नाडी 'ज्योतिष प्रकाश' ज्योतिष्य शास्त्र में कहा है :

"निधनं मध्य जा ऊंचा व दम्पत्यो नैंव पार्श्वयो:"

अर्थात् मध्य नाढी दोष के कारण वर और वधू ज्योति पर टिकते नहीं।

**नाड़ी अपवाद** :—अर्थात् नाडी दोष कब नहीं होता है, जब—

१ लड़का तथा लड़की का नक्षत्र रोहिणी, रेवती, मृगशिरा, तिष्या, कृत्तिका, उत्तराभा, श्रवण, आद्रा, तथा ज्येष्ठा हो।

२) वर या कन्या की राशि यदि मिथुन, कन्या, धनु, मीन, वृष या तुला हो तो भी नाडी दोष नहीं होता है।

**२. षष्टाष्टक** :—वर या कन्या की राशि से गिनने पर एक दूसरे की राशि छठी तथा आठवीं हो तो षष्टाष्टक कहलाती है।

१) इसके दो प्रकार हैं—१. शत्रु षष्टाष्टक २. मित्र षष्टाष्टक।

**१) शत्रुषष्टाष्टक** :—वृष और धनु, कर्कट और कुम्भ, कन्या और मेष, वृश्चिक और मिथुन, मकर और सिंह, मीन और तुला की षष्टाष्टक यह शत्रुषष्टाष्टक होने से हानिकारक है।

२) **मित्र षष्टाष्टक** :—मेष और वृच्छिक, मिथुन और मकर, सिंह और मीन, तुला और वृच्छिक, धनु और कर्क, कुम्भ और कन्या राशि की मित्र षष्टाष्टक होने से दोषा वह नहीं।

३) **मंगल का विचार (भौम दोष)** :—जातक मिलाप में मंगल का विचार रखना आवश्यक है वर और कन्या के जन्म चक्र या राशि चक्र में १, ४, ७; ८ तथा १२ वें भाव में मंगल (भौम) का होना हानिकारक है।

**वर और कन्या का भौम दोष कब मिट जाता है—**

अ) कन्या की जन्म कुडली या राशि चक्र में कोई भी पाप ग्रह सूर्य, भौम. शनि, राहु, केतु यदि १, ४, ७, ८ और १२वें भाव में पड़ा हो तो कन्या का भौम दोष मिट जाता है, ऐसे ही—

आ) वर के जन्म चक्र या राशि चक्र में सूर्य, भौम, शनि, राहु, केतु कोई ग्रह १, ४, ७, ८ और १२वें भाव में पड़ा हो तो वर का भौम दोष मिट जाता है।

१) यदि वर और कन्या के नवें और बारहवें भाव में शनि हो तो भौम दोष मिट जाता है।

**विशेष** :—१) यदि वर और कन्या का बलवान् वृहस्पति अथवा शुक्र लग्न अथवा सातव (केन्द्र) भाव में हो तो भौम दोष मिट जाता है।

३) यदि वर और कन्या का भौम ग्रह वक्री, नीच, शत्रु घर में अथवा अस्त हो तो भौम दोष नहीं होता है।

४) **ग्रहबल**—ग्रहबल भी इन्हीं धारणाओं के अन्तर्गत आ जाता है।

# नवग्रह रत्न विवरण

शुभ ग्रहों के बल को बढ़ाने तथा अशुभ ग्रहों के बल को कम करने के लिए भिन्न-भिन्न रत्नों के धारण करने की विधि ज्योतिष शास्त्र में लिखी हैं। कौन सा रत्न किस राशि अथवा ग्रह और कहां तथा किस मुहूर्त पर पहनना चाहिए। इसका विवरण निम्नांकित तालिका में दिया जाता है।

| रत्न | राशि | ग्रह | पहनने की अंगुली | मुहूर्त वार | नक्षत्र |
|---|---|---|---|---|---|
| मोती | × | चन्द्रमा | बायें हाथ की तर्जनी | रविवार गुरुवार | तिष्या |
| मूंगा | मेष, वृश्चिक | भौम | बायें हाथ की नीचे वाली | मंगलवार | मृगशिरा चित्रा |
| माणिक्य | कर्क, सिंह | सूर्य | दायें हाथ की अनामिका | रविवार | तिष्या उत्तरषाढ़ा |
| पन्ना | मिथुन, कन्या | बुध | ,, | बुधवार | तिष्या श्रवण |
| पुखराज | धन, मीन | बृहस्पति | दायें हाथ की तर्जनी व अनामिका | गुरुवार | तिष्या |
| हीरा | वृष, तुला | शुक्र | दायें हाथ की तर्जनी व मध्यमा | शुक्रवार | ,, |
| नीलम | मकर | शनि | दायें हाथ की मध्यमा | शनिवार | श्रवण चित्रा, स्वाति |
| गोमेद | कुम्भ | राहु | | शुक्रवार | स्वाति |
| लहसुनिया | × | केतु | ,, | बुधवार शुक्रवार | अश्विनी |

साढ़सती 'वृहत् कल्याणी' का विचार बृश्चिक, धनु और मकर राशि वालों के लिये: वि. २०४५ ई. १९८८-८९

| राशि | समय | नियत समय | स्थिर समय | किस पर | कब आरंभ | फल | उपाय |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वृश्चिक | ६ बैसाख २०४४ | १ वर्ष ८ मास | ६ पौष २०४५ | पांवों पर | २६पौ. २०३८ | कारोबार अच्छा। शरीर अस्वस्थ। स्त्री क्लेश। | भवानी सहस्त्र नाम का पाठ करें। शनिवार के दिन कुत्तों को रोटी डालें तथा अष्टमी का वृत रखें। |
| | ६ पौष २०४५ | ६ मास २० दिन | २६आषाढ़ २०४६ | दक्षिण हस्त | ,, | मान अच्छा। भूमि तथा मित्रों से धन लाभ। | |
| धनु | १६ असूज २०४४ | १ वर्ष ४ मास २० दिन | २६ माघ २०४५ | हृदय पर | ६ पौष २०४१ | अपयश, चिन्ता। कार्य में देरी। स्त्री को कष्ट। | इन्द्राक्षी का पाठ हमेशा करें। पीला चावल कुत्तों को डालें। |
| | | १ वर्ष | | बाएं | ,, | भाग्य में रूकावट। | |
| | २६ माघ २०४५ | १ मास ० दिन | १६ चैत्र २०४६ | हाथ पर | | सफर से लाभ मिले। | मंगलवार के दिन मीठा भोजन खावें। |
| मकर | १३ पौष २०४४ | ६ मास २० दिन | ३ श्रावण २०४५ | दांयें हाथ | १३पौ. २०४४ | धनलाभ, व्यापार में उन्नति मान अच्छा। | संक्रान्ति का वृत रखें और महा गायत्री का दशांश पाठ करें बुधवार के दिन वैष्णव रहें तथा कुत्तों को रोटी डालें। |
| | ३ श्रावण २०४५ | ३ मास १० दिन | १३ कतक २०४५ | पर गुहये | ,, | सफर कार्य में बिलम्ब, भाग्य अच्छा, स्त्री से धन का लाभ। | |
| | १३ कतक २०४५ | ६ मास २० दिन | ३० ज्येष्ठ २०४६ | सिर पर | ,, | मित्रों से विजय। | |

नोट:—साढ़सती ... प्रत्येक के लिये हानिकारक होती है। साढ़सती प्रत्येक व्यक्ति को 30, 59,



शेष अगले पृष्ठ पर

## लघु कल्याणी का विचार विक्रमी संवत २०४५ में ढैया 'और' शनि के पाया का विचार १९८८-८९ ईस्वी

| राशि | शनि का पाया | फल | राशि | शनि का पाया | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| मेष | तांबा | धन व्यय, स्त्री चिन्ता। | तुला | तांबा | स्त्री कष्ट, गमन भान सुख। |
| वृष | सोना | मन चंचल, विरोध, सफर। | वृश्चिक | लोहा | शरीर कष्ट, विरोध। |
| मिथुन | चांदी | शत्रु भय, स्त्री पीडा, लाभ। | धनु | सोना | मन चंचल, धन लाभ। |
| कर्कट | लोहा | भय गमन, शरीर कष्ट। | मकर | तांबा | कारोबार अच्छा, उन्नति। |
| सिंह | तांबा | कारोबार मध्यम, सफर लाभ। | कुम्भ | लोहा | शरीर कष्ट। सफर, धन खर्च। |
| कन्या | लोहा | शरीर कष्ट, खून का दबाव। | मीन | तांबा | सुख, काम में सुधार, सफर। |

—पिछले पृष्ठ का शेष

90 वर्ष के अनन्तत आती है। यदि जन्मकुण्डली में शनि नवांश और बलों से अच्छा हो तथा अष्टवर्ग में भी ठीक हो तो साढ़सती मध्यम फलदायक होती है। साढ़सती का फल प्रायः जायदाद तथा स्वास्थ्य पर बुरा होता है। अतः जिन राशि वालों को साढ़सती हो उन्हें चाहिए कि वह शनिदान एवं छाया दान करें। यदि संभव हो तो तुलदान भी करें। इसके अतिरिक्त प्रति मंगलवार तथा शनिवार के दिन श्री हनुमान जी की पूजा करें।

## (गायत्री का विशेष अर्थ चिन्तन)

ओं (परमात्मा) भूः (प्राण स्वरूप) भुवः (दुःख नाशक) स्वः (सुख स्वरूप) तत् (उस) सवितुः (तेजस्वी) वरेण्यं (श्रेष्ठ) भर्गोः (पाप नाशक) देवस्य (दिव्य) धीमहि (धारण करें) धियो (बुद्धि) यो नः (हमारी) प्रचोदयात् (प्रेरित करें)।

अर्थात्—प्राण स्वरूप, दुःखनाशक, सुख स्वरूप, श्रेष्ठ, तेजस्वी, पाप नाशक, देवस्वरूप परमात्मा को इस अन्तरात्मा में धारण करें वह परमात्मा हमारी बुद्धि को सत्मार्ग पर प्रेरित करें।

इस अर्थ के आधार पर गायत्री के अन्तर्गत तीन तथ्य प्रकट होते हैं :—

१—ईश्वर के दिव्य गुणों का चिन्तन, २ ईश्वर को अपने अन्दर धारण करना, ३—सद्बुद्धि की प्रेरणा के लिए प्रार्थना।

गायत्री मन्त्र में सन्निहित उक्त तथ्य में ज्ञान, भक्ति, कर्म, उपासना तीनों विद्यामान हैं। सद्गुणों का चिन्तन ज्ञान योग है। ब्रह्म को धारणा भक्तियोग है। तथा बुद्धि की सात्विकता कर्मयोग है।

**गायत्री नाम क्यों :—**

"गायतः त्रायते देवि तद् गायत्रीति गद्यसे।
गयः प्राण इति प्रोक्तः तस्य त्राणादपीतिवा॥"

## —: गायत्री मन्त्र की विशेषता :—

इस मन्त्र की सबसे बड़ी विशेषता यही है कि वैष्णव, शैव, शाक्त, यांत्रिक, तांत्रिक, सनातनी, आर्य समाजी, प्रकृतिवादी, आत्मवादी—ये सभी इस मन्त्र की सर्वोच्चता तथा उपयोगिता को एकमत से स्वीकार करते हैं।

### गायत्री की उपासना से लाभ :—

अ) यह सांसारिक सुखों को प्राप्त कराती है।

आ) इसके द्वारा ब्रह्म-ज्ञान की प्राप्ति का मार्ग खुल जाता है।

इ) साधक में सद्बुद्धि एवं सत् विचारों का उदय होता है।

ई) उपासक श्रद्धा, भक्ति तथा ईश्वर पर पूर्ण आस्था से परिपूर्ण हो जाता है।

उ) गायत्री उपासक की ज्ञान शक्ति तथा जीवनी शक्ति में वृद्धि होती है। आंधियों, व्याधियों तथा दुःखों से मुक्ति प्राप्त होती है।

# गायत्री मन्त्र तथा इसकी व्याख्या

गायत्री वेद जननी गायत्री पापनाशिनी ।
गायत्र्यास्तु परं नास्ति दिवि चेह च पावनम् ॥

## गायत्रीं का मूल स्रोत :—

ब्रह्म ने जब "एकोहं बहुस्याम" अर्थात् मैं एक हूं अधिक रूपों में हो जाऊं—यह इच्छा की, तब उस इच्छा शक्ति से ब्रह्म, विष्णु तथा शिव ये तीन ब्रह्म मूर्तियां प्रादुर्भूत हुईं । सब से पहले ज्ञान स्वरूप अक्षर ब्रह्म 'प्रणव' का आविर्भाव हुआ । तदनन्तर व्याहृतियों और गायत्री की उत्पत्ति हुई । गायत्री से वेदों की रचना हुई । फिर भिन्न-भिन्न प्रकार की विद्यायें शास्त्र, स्मृति और पुराणों का आविर्भाव हुआ । फिर चराचर जगत के कार्य जात आरम्भ हुए ।

वेदों में, उपनिषदों में, धर्म शास्त्र और श्रौत सूत्र आदि स्मृतियों, पुराणों ग्रन्थों में गायत्री मन्त्र का उल्लेख हुआ है । 'गायत्री' शब्द के शास्त्रकारों ने भिन्न भिन्न अर्थ किये हैं ।

'गवान् प्राणान् त्रायते सा गायत्री'

अर्थात् जो गये (प्राणों) की रक्षा करती है, वह गायत्री है ।

अथवा

"प्राण गया इति प्रोक्ता: त्रायते तान् अथापि वा" अर्थ समान है ।

बृहदारण्यक में लिखा है :—

"तत् यत् प्राणं त्रायते तस्मात् गायत्री" जिस से प्राणों की रक्षा होती है वह 'गायत्री' है ।

याज्ञवल्क्य ने कहा है :

"गायत्री प्रोच्येते तस्मात् गायन्तां त्रायते तत:" अर्थ उपरोक्त ही है ।

## गायत्री की विशेषता

गायत्री को गुरु मन्त्र कहा गया है । प्राचीन काल में बालक जब गुरुकुल में विद्या पढ़ने जाते थे तो उन्हे वेदारम्भ संस्कार के समय गुरु मन्त्र के रूप में गायत्री की ही दीक्षा दी जाती थी । वेद का आरम्भ वेदमाता गायत्री से ही होता है ।

ओ३म्

# राशियों के स्वभाव की रूपरेखा

**मेष** जिस मनुष्य का जन्म मेष राशि प्रधान समय में हुआ हो वह बहुत साहसी होता है, आत्म विश्वासी होता है स्वभाव से तेज़ और हठी होता है. कठिन समयों पर वह घबराता नहीं, किसी भी स्थिति से वह पीछे नहीं हटता। विज्ञान और टेकनीकी मामलों में अधिक दिलचस्पी लेता है बात बात-बात पर तर्क वितर्क करने का स्वभाव रखता है। किसी भी समस्या का निर्णय करते समय जल्द बाज़ी से काम लेता है।

**वृष** वृष राशि वाला मनुष्य अपने सिद्धान्त और निश्चय पर दृढ़ रहने वाला होता है। जीवन भर आत्म निर्भर रहता है वह साहस पूर्वक सभी परिस्थितयों का सामना करता है। राजनैतिक और सामाजिक कामों में दिलचस्पी रखता है, कठिन परिश्रम करके उन्नति के शिखर पर पहुंचने की भावना अपने जीवन का लक्ष्य बना पाता है। विपरीत परिस्थितयों को अनुकूल बनाने में समर्थ

होता है। आपका अन्तिम जीवन आध्यात्मिक होता है। इसके अतिरिक्त वृष राशि वाला अतिथि पूजक सफाई पसन्द, आत्म विश्वासी और मान का भखा होता है।

## मिथुन

इस राशि का व्यक्ति गृहस्थ जीवन में सुखी होता है। यह हंस मुख होता है। पुरषार्थ की दृष्टि से ऐसा व्यक्ति सबल होता है। इसका शरीर सुन्दर पुष्ट तथा आकर्षक होता हैं। मिथुन राशि का स्वभाविक गुण दूसरों को प्रभावित करना है। आप की दशा एक जैसी नहीं रहती। धार्मिक क्षेत्र में इसका उतार चढ़ाव आवश्य रहता है। यात्राएं आपके जीवन का अंग होती हैं। रचनात्मक कार्यों में अधिक दिलचस्पी रखता है।

## कर्क

इस राशि से प्रभावित मनुष्य अत्यन्त भावुक स्वभाव के होते हैं। इस राशि वाले
का जीवन सुखी धनवान चरित्रवान धार्मिक तथा मातृ पितृ भक्त होता है। साधु-सन्तों की सेवा
करने वाला होता है। अपने मान और यश के लिए काफी धन खर्च करता है पर अन्त उसे उत्साह में
ढीलापन आता है, आपकी वाणी में कोमलता मन में सहनशीलता और शरीर में स्फूर्ति रहती है।
आप व्यवहार कुशल भी होते हैं, कर्क राशि वालों को मित्र और रिश्तेदार हर समय घेरे रहते हैं।
आप अपने मन को बात ज्ञदयक किसी से प्रकट नहीं करते। कभी-कभी आपको अपनी धर्म पत्नी से

मतभेद पैदा अवश्य होगा पर निपटारा भी जल्दी होगा। मस्तिष्क कार्यों के करने में आपको बहुत आनन्द आता है। इसलिए बुद्धि तीव्र होती है और विवेक जागृत होता है।

**सिंह** सिंह राशि में उत्पन्न हुए मनुष्य अधिक उग्र स्वभाव के होते हैं और वह बात–बात पर बिगड़ते हैं और आसानी से काबू में नहीं आते। उनका क्रोधी स्वभाव कभी-कभी बहुत ही आतंक फैला देता है जबकि दूसरी ओर सिंह राशि वाला उद्योगी धनवान और उदार चित्त का होता है। व्यापार की अपेक्षा नौकरी में ज्यादा दिलचस्पी रखता है खून की खराबी बवासीर आदि व्याधियों से ग्रस्त रहता है। समाज में अच्छी पदवी पाने की इच्छा होने पर भी असफल रहता है। एक बार उसके मन में कोई बात बैठ जाये तो सहज से निकल नहीं पाती। सिंह राशि वाला अनुशासन प्रिय होता है। जीवन सम्बन्धी संघर्ष दृढ़ता से निभाता है। परोपकार की भावना उसमें जाग्रत रहती है। ऐसा व्यक्ति बुद्धि जीवी भी होता है। बुद्धि विवेक लोक प्रियता प्राप्त करने का सौभाग्य भी सिंह राशि वाले को उपलब्ध रहता है।

**कन्या** कन्या राशि वाला भाग्य शाली सर्वतोमुखी-प्रतिभावान उत्साही होते हुए भी कठोर हृदय वाला होता है। किसी भी उलझन को बुद्धिमत्ता से सुलझाने की क्षमता रखता है। कन्या

राशि वाला राजनीतिज्ञ होता है। वह किसी को संकट में पड़ा देखकर उसकी सहायता के लिए व्याकुल रहता है। बीच-बीच में शान्त प्रिय बनकर लड़ाई झगड़ों और मुकदिमाबाज़ी से घृणा रखने वाला होता है दूसरे के मनोभाव को जानने की कला में निपुन होता है। धर्म के कामों में अस्थिर बुधि अथवा तर्क वितर्क करने वाला होता है। सैर सपाटा अतिथि सेवा घूमना फिरना पार्टियों में धन का खर्च करना आपके जीवन का स्वभाव होता है। सामाजिक कार्यों में काफी लगाव रखता है।

## तुला

तुला राशि वाला गम्भीर स्वभाव का होता है। आत्मविश्वासी और हर काम को पूरी जिम्मेवारी से निभाने वाला होता है। सदा खरा व्यवहार पसन्द करता है। लोभी नहीं होता है। हंसमुख होना आपका जन्म जात गुण है। धार्मिक या सामाजिक सम्मेलनों में भाग लेना आपके जीवन का लक्ष्य होता है। दूसरों को शीघ्र मित्र बनाता है। संकट में धीर्यता से काम लेता है। रचनात्मक कार्यों में आपको बचपन से ही लगन होती है। आप प्रारबन्ध पर अधिक भरोसा नहीं रखते हैं, अपित्तु कर्म तथा परिश्रम के आधार पर उन्नति करना जानते हैं। आप सामाजिक और धार्मिक संस्थाओं को किसी भी प्रकार की सहायता देने में परम आनन्द प्राप्त करते हैं। यह वर्णन आपको जीवन के अन्तिम समय तक करती रहती है।

समय सदा चिन्ता में व्यतीत होता है। यश मान और भतिष्टा की इच्छा आप में पाई जाती है। आप ईर्षालु होने के अतिरिक्त दयालु भी होते हैं। आपका स्वास्थ्य प्रायः ढीला रहता है। दुखियों और गरीबों की सेवा और सहायता करने में आप पीछे नहीं रहते। आप औरों की अपेक्षा अपना जीवन लक्ष्य बनाने में बुद्धि से काम लेते हैं परन्तु मामूली सी असफलता देखने पर हतोत्साहित होते हैं।

**मीन** इस राशि में उत्पन्न हुआ मनुष्य उदार चित का होता है। स्वयं आर्थिक कष्ट सहते हुए भी किसी को संकट में पड़ा देखकर धन की सहायता देना आपका स्वभाविक गुण है। आपकी बोल चाल मधुर होती है समाज में प्रतिष्ठा पाने में और अपना चरित्र बनाये रखने में आप चौकस रहते हैं। आप सचाई पर विश्वास रखते हैं सामाजिक कार्य और अतिथि सेवा आपका प्रथम कर्त्तव्य है। आप वहमी स्वभाव के होते हैं। आप अपने भविष्य का ध्यान अवश्य रखते हैं। आप प्रायः किसी न किसी शरीरक रोग के घिरे रहते हैं।

**मुद्रक : भारतीय इलैक्ट्रिक प्रैस**
4-शिवाजी पार्क, जालन्धर
दूरभाष : 74562

# गण्डमूल नक्षत्र विचार

अश्विनी, मघा तथा मूल नक्षत्र की आरम्भ की क्रम से 3, 4 तथा 9 घटी तथा रेवती, आश्लेषा तथा ज्येष्ठा की क्रमशः अन्त की 4, 11 तथा 6 घटी में कोई बालक उत्पन्न हो तो माता-पिता तथा परिवार के लिए हानिकारक होता है। जन्म से 12वें या 27वें दिन मूल शान्ति करनी चाहिए। शान्ति से पहले पिता लड़के का मुख न देखे। उपर्युक्त सभी नक्षत्रों में उत्पन्न बालक की मूल शान्ति करनी चाहिए। सुवर्ण तथा गोदान भी करना चाहिए।

| अश्विनी चरण-फल | | आश्लेषा चरण-फल | |
|---|---|---|---|
| चरण | फल | चरण | फल |
| 1 | पिता को भय | 1 | शांति से शुभ |
| 2 | सुख ऐश्वर्य | 2 | धन-नाश |
| 3 | मन्त्री पद | 3 | मातृ-नाश |
| 4 | राज सम्मान | 4 | पितृ-नाश |

| मघा चरण फल | | ज्येष्ठा चरण-फल | |
|---|---|---|---|
| चरण | फल | चरण | फल |
| 1 | माता को नेष्ट | 1 | बड़े भ्राता को कष्ट |
| 2 | पितृ को भय | 2 | छोटे भ्राता को नेष्ट |
| 3 | सुख | 3 | मातृ-नाश |
| 4 | धन विद्या सुख | 4 | स्वयं नाश |

## मूल पाद फल

| मूल चरण फल | | रेवती चरण फल | |
|---|---|---|---|
| चरण | फल | चरण | फल |
| 1 | पितृ-नाश | 1 | राज सम्मान-सुख |
| 2 | मातृ-नाश | 2 | मंत्रित्व प्राप्ति |
| 3 | यश-नाश | 3 | धन सुख प्राप्ति |
| 4 | शान्ति से सुख | 4 | अनेक कष्ट |

# सर्व कार्य-सिद्धि के लिए होरा मुहूर्त

सर्व कार्य-सिद्धि के लिए होरा-मुहूर्त पूर्ण फलदायक और अचूक माने गए हैं। सात ग्रहों के सात होरा हैं जो दिन-रात के २४ घण्टों में घूमकर मनुष्य को कार्य-सिद्धि के लिए अशुभ समय में भी सुसमय सुअवसर प्रदान करते हैं। सूर्य का होरा राज-सेवा के लिए उत्तम है; प्रवास के लिए शुक्र का होरा; ज्ञानार्जन के लिए बुध का होरा; सर्वकार्य-सिद्धि के लिए चन्द्रमा का होरा; द्रव्य-संग्रह के लिए शनि का, विवाह के लिए गुरु का तथा युद्ध कलह और विवाद के लिए मंगल का होरा उत्तम होता है। प्रत्येक होरा १ घण्टे का होता है। जिस दिन जो 'वार' होता है उस वार के (सूर्योदय के समय) १ घण्टा तक उसी वार का होरा रहता है। उसके बाद १ घन्टे का दूसरा होरा उस वार से छठे वार का होता है। इसी प्रकार दूसरे होरे के वार से छठे वार का होरा तीसरे घंटे तक रहता है। इस क्रम से २४ घंटे में २४ होरा बीतने पर अगले वार के सूर्योदय-समय उसी (अगले) वार का होरा आ जाता है। जिस कार्य की सिद्धि के लिए ऊपर जो होरा श्रेष्ठ लिख आये हैं, किसी भी दिन उस होरा के १ घंटे-मुहूर्त में वह कार्य करेंगे तो सफलता आपके हाथ रहेगी। प्रत्येक वार के २४ घण्टों का होरा चक्र नीचे भी दिया जा रहा है। उदाहरण के लिए मान लीजिए, आज गुरुवार है और आज ही आपको कहीं प्रवास करना (जाना) है। ऊपर प्रवास के लिए शुक्र का होरा श्रेष्ठ लिख आये हैं; अतः मालूम करना है कि आज गुरुवार के दिन शुक्र का होरा किस-किस समय रहेगा। चक्र में गुरुवार के सामने खाने में देखा तो चौथे, ग्यारहवें घण्टे में शुक्र का होरा मिला।

| वार | हो. १ | हो. २ | हो. ३ | हो. ४ | हो. ५ | हो. ६ | हो. ७ | हो. ८ | हो. ९ | हो. १० | हो. ११ | हो. १२ | हो. १३ | हो. १४ | हो. १५ | हो. १६ | हो. १७ | हो. १८ | हो. १९ | हो. २० | हो. २१ | हो. २२ | हो. २३ | हो. २४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र. | र | शु | बु | च | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु |
| चं. | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु |
| मं. | मं | र | श | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु |
| बु. | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | च | श | गु | मं | र | शु | बु | च | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श |
| गु. | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र |
| शु | श | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | चं | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | चं |
| श | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं | र | शु | बु | र | श | गु | मं | र | शु | बु | चं | श | गु | मं |

**बिना सारणी के किसी वार को अभीष्ट होरा निकालने का नियम :**

किसी भी वार का प्रथम होरा वारेश (उसी वार) से प्रारम्भ होता है। उस वार से विपरीत क्रम से वारों को एक-एक के अन्तर से गिनें। जैसे, बुधवार को प्रथम होरा बुध का, तत्पश्चात् विपरीत क्रम से मंगल को छोड़ कर सोम (चन्द्र) का होरा होगा एवं रवि को छोड़ कर शनि का होरा होगा। इसी क्रम से आगे २१ होरा उस दिन व्यतीत होंगे।

# श्राद्ध संकल्प

शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम् । प्रसन्न वदन ध्यायेत् सर्वविघ्नोपशान्तथे । अभिप्रेतार्थं सिद्धयर्थं पूजितो यः सुरैरपि सर्वविघ्नच्छिदे तस्मै श्री गणाधिपतये नमः ॥

गुरुः ब्रह्मा गुरुः विष्णुः गुरुः साक्षात् महेश्वरः
गुरुः एव जगत् सर्वं तस्मै श्री गरवेनमः ॥
गुरवेनमः, परमगुरवे नमः आदि सिद्धिभ्योनमः

(अपने पैरों ओर मुंह को जल से छिड़कते हुए पढ़ें)

तीर्थे स्नेयं तीर्थमेव समानानां भवति मानः शंस्योः अररुषोः धूर्तिः प्राणङ् मर्त्यस्य रक्षाणो ब्राह्मणस्पते ॥

(पवित्र पहनते हुए पढ़ें)

वसोः पवित्रमसि शतधारं वसूनां पवित्रमसि सहस्रधारं अयक्ष्मा वः प्रजया संसृजामि रायस्पोषेण बहुला भवन्तीः ।

(अपने आप को तिलक और फूल लगाते हुए पढ़ें)

परमात्मने पुरुषोत्तमाय पंचभूतात्, मकाय विश्वात्मने मन्त्रनाथाय आत्मने नारायणाय आधारशक्त्यै" समालबन्धं गन्धोनमः अर्घोनमः पुष्पंनमः

(दीप को तिलक और फूल लगाते हुए पढ़ें)

स्वप्रकाशो महादीपः सर्ववस्तुतिमिरापहः ।
प्रसीद मम गोविन्द दीपोयं प्रतिकल्पितः ॥

(धूप को तिलक और फूल लगाते हुए पढ़ें)

वनस्पतिरसोदिव्यो गन्धाढ्यो गन्धदत्तमः ।
आधारः सर्व देवानां धूपोयं परिकल्पितः ॥

(सूरज भगवान का ध्यान करते हुए उसकी तरफ या निर्माल्य में तिलक और फूल लगाते हुए पढ़ें)

नमोधर्म निधानाय नमः स्वकृतसाक्षिणे ।
नमः प्रत्यक्षदेवाय भास्कराय नमो नमः ॥

(किसी पात्र से निर्माल्य में जल डालते हुए पढ़ें)

यत्रास्ति माता न पिता न बन्धुः भ्रातापि नो यत्र सुहृत जनः च । न ज्ञायते यत्र दिनं न रात्रिः तत्रात्मदीपं शरणं प्रपद्ये ॥ आत्मने नारायणाय आधार

शक्तुयै धूपदीपसंकल्पात् सिद्धिरस्तु दीपोनमः धूपोनमः ॥

ओं तत् सत् ब्रह्म अद्यतावत् तिथौ अद्य......मासस्य ......पक्षस्य, तिथौ......,......वासरान्वितायां सर्वं देवाः सन्तोषणार्थं धूपदीपसंकल्पात् सिद्धिरस्तु दीपोनमः ॥

नमः पितृभ्यः प्रेतेभ्यो, नमोधर्माय विष्णवे ।
नमो यमाय रुद्राय, कान्तारपतये नमः ॥

ओं तत् सत् ब्रह्म अद्य तावत् तिथौ अद्य......मासस्य ...पक्षस्य तिथौ...,...वासरान्वितायाम् (नाम ले) पित्रे, पितामहाय, प्रपितामहाय, मात्रे, पितामह् यै, प्रपितामह् यै, मातामहाय प्रमातामहाय वृद्ध प्रामतामह् यै, (और भी कोई हो सब का नाम लेते रहे) समस्त माता पितृभ्यो द्वादश देवताभ्यः, पितृभ्यः नित्यकर्म निमित्ते दीपः स्वधाः धूपः स्वधा ॥

इस प्रकार तर्पण करके अब जिस के निमित्त संकल्प करना हो,चाहे वार्षिक श्राद्ध हो या कन्यार्क गत केवल उसी का नाम गोत्र समेत इस प्रकार लेते हुए संकल्प का जल दान वस्तु पर डालते रहें और पढ़ते रहें :—

ओं तत् सत् ब्रह्म अद्य तावत् तिथौ अद्य...मासस्य ......पक्षस्य तिथौ......वासरान्वितायां पितुः...... जिसका श्राद्ध हो)... तस्य सांवत्सरिके श्राद्धे (या कन्यार्कगत के अपरपक्षके श्राद्धे) परलोके वैकुण्ठ पदवी प्राप्त्यर्थं आत्मनः पुण्यवृद्धयर्थं इदं अन्नं सवस्त्रफलमूलदक्षिणादिसहितं सर्वोपस्कारयुतं संकल्पयामि संकल्पयामि संकल्पयामि ।

(फिर दायें बाजू में यज्ञोपवीत रखकर तर्पण करें)

नमो ब्रह्मणे नमो अस्तु अग्नये नमः पृथिव्यै नमः औषधिभ्य नमोवाचे नमो वाचस्पतये नमो विष्णवे बृहते कृणोमि । इति एतासामेव देवतानां सार्ष्टिं सायुज्यं सलोकतां सामर्थ्यं आप्नोति यः एवं विद्वान् स्वाध्यायं अधीते । ओ३म् शान्तिः ३॥

(इस प्रकार तर्पण करके तर्पण के जल के छींटे मुंह पर डाल कर सूरज भगवान को नमस्कार करें)

# ।अथ नैवेद्य मन्त्राः ।

(दोनों हाथों से नैवेद्य ग्रहण करते हुए पढ़ें ।)

अमृतेनमुद्रयाऽमृतीकृत्य अमृतमस्तु अमृतायतां नैवेद्यं सावित्राणि सावित्रस्य देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यामददे, महागणपतये कुमाराय श्रियै सरस्वत्यै लक्ष्म्यै विश्वकर्मणे द्वारदेवताभ्यः प्रजापतये ब्रह्मणे कलशदेवताभ्यः ब्रह्मविष्णुमहेश्वरदेवताभ्यः वास्तुदेवेश्वराय पशुपतये नारायणाय दुर्गायै त्र्यम्बकाय वरुणाय तत्पुरुषाय अग्निष्वात्तादिभ्यः पितृगणदेवताभ्यः ॐ भगवते वासुदेवाय लक्ष्मीसहिताय नारायण, जयाय विजयाय पार्वतीसहिताय परमेश्वराय विनायकाय वल्लभासहिताय श्रीगणेशाय क्ली क्राँ कुमाराय भगवते ह्रां ह्रौंसः सूर्याय प्रभासहिताय आदित्याय भगवत्यै अमायै कामायै चर्वङ्ग्यै टंकधारिण्यै तारायै पार्वत्यै यक्षिण्यै श्रीशारिकाभगवत्यै श्रीशारदाभगवत्यै श्रीमहाराज्ञीभगवत्यै श्रीज्वालाभगवत्यै श्रीडाभगवत्यै वैखरीभगवत्यै गंगाभगवत्यै यमुनाभगवत्यै कालिकाभगवत्यै सिद्धलक्ष्म्यै महालक्ष्म्यै महात्रिपुरसुन्दर्यै सहस्रनाम्न्यै देव्यै भवान्यै अभयकरीदेव्यै क्षेमंकरीभगवत्यै सर्वशत्रुघातिन्यै इहराष्ट्राधिपतये अमुकभैरवाय इन्द्रादिभ्यो दशलोकपालेभ्यः आदित्यादिभ्यो नवग्रहदेवताभ्यः ब्रह्मध्रुवाभ्यां अनन्तासनाभ्यां ब्रह्मणे कूर्माय ध्रुवाय हरये लक्ष्म्यै कमलायै शिक्षादिभ्यः पञ्चचत्वारिंशद्वास्तोष्पतियागदेवताभ्य ब्रह्मादिभ्यः मातृभ्यः गौर्यादिभ्यः मातृभ्यः, ललितादिभ्यः मातृभ्य दुर्गाक्षेत्रगणेश्वरदेवताभ्यः राकादेवताभ्यः त्रिकादेमताभ्यः सिनीवालीदेवताभ्यः यामीदेवताभ्यः रौद्रीदेवताभ्यः वारुणीदेवताभ्यः बार्हस्पत्यदेवताभ्यः । ॐ भूर्देवताभ्यः ॐभुवो देवताभ्यः ॐस्वदेताभ्यः ॐ भूर्भुवस्वर्देवताभ्यः ब्रह्माण्डब्रह्माण्डयागदेवताभ्यः महागायत्र्यै सावित्र्यै सरस्वत्यै हेरकादिभ्यः वटुकादिभ्य उत्पन्नममृतं दिव्यं प्राक्क्षीरोदधिमन्थनात् अन्नममृतरूपेण नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम (इष्ट देवता का ध्यान करते हुए पढ़ें) ओं तत्सद् ब्रह्म पद्मतीवाह्न तिथौ अद्य अमुक मासस्य-अमुकपक्षस्य, तिथौ अमुकायां, आत्मनो वाङ्मनः कायोपार्जितपापनिवारणार्थं इदमन्नं नैवेद्यं निवेदयामि नमः । (यह मन्त्र पढ़ें) या काचिद् योगिनी रौद्रा सौम्या घोरतरा परा, खेचरी भूचरी रामा तुष्टा भवन्तु मे सदा, आकाशमातृभ्यः अन्नं नमः समालब्धं गन्धो नमः अर्घो नमः पुष्पं नमः ।

# काश्मीर के महात्माओं के यज्ञ, श्राद्ध तथा जयन्ती

१. चण्डीगाम महात्मा यज्ञ— चैत्र श. प.—षष्ठी
२. स्वामी आत्मा राम गोसानी गुण्ड कार्तिक शु. पक्ष—एकादशी
३. श्री अशोकानन्द नाग दण्डी—पोष शु. प.—प्र.
४. श्री बोन काक श्रा. बैशाख कृ. प. - चु.
५. स्वामी कैलाश कौल बाना मुहल्ला—पौ. व. अमावस
६. स्वामी गोपी नाथ (बव) ज्येष्ट शु.—द्वि.
७. स्वामी नन्द लाल (बव) असूज शु. प.—त्रयो.
८. स्वामी केशव नाथ वडीपोरा—चैत्र. द्वि नवमी
९. स्वामी विद्याधर यज्ञ आषाड़ शु. प. त्रि
१०. स्वामी लाल जी जयन्ती श्रावण शु. प. तृ.
११. स्वामी प्रसाद कौल (ग्रटवब) सावन वदे बाह
१२. श्रीमती सती ददी असूज शु. बाह
१३. स्वामी राम शैव आश्रम, फतेहकदल माघ द्वितीया चौदाह
१४. स्वामी गाशा काक (गौतम नाथ) चैत्र व. मावस
१५. ज्यो. केशव भट्ट पितृ पक्ष द्वि.
१६. श्री हरभट्ट शास्त्री आषाढ़ शु दि चौदाह
१७. श्री गोबिन्द कौल यज्ञ. भाद्र कृ. पक्ष चौदाह
१८. श्री शंकर साहिब (भट्ट गुण्ड) असूज कृ. प. प्र.
१९. स्वामी हरे कृष्ण यज्ञ असूज शु. प. द्वि.
२०. स्वामी हरे कृष्ण जयन्ती कार्तिक शु. प. काह
२१. स्वामी सर्वानन्द यज्ञ मार्ग. कृ. प. त्रि.
२२. स्वामी जीवन साहिब यज्ञ मार्ग शु. प. द्वि.
२३. स्वामी विद्याधर जयन्ती मार्ग शु. प. तृ.
२४. स्वामी नन्दलाल श्राद्ध माघ शु. प, तृ.
२५. स्वामी नन्दलाल जयन्ती फा. शु. अष्टमी
२६. स्वामी कश काक. चैत्र कृ प. नवमी
२७. स्वामी हरि काक जी (कुपवारा) चै. कृ. प. सप्तमी
२८. स्वामी हर काक जी जन्मदिन पितृ पक्ष त्रयोदशी
२९. [illegible] जन्मदिन, आषाड़ शु. षष्ठी।

## पृथ्वी व ग्रहों की वैज्ञानिक जानकारी

आकाश में चमकते हुए तारे सितारे हमारे लिए आश्चर्य का विषय हैं। आकाश में छाए हुए तारे दो प्रकार के हैं एक वे हैं जो अपने स्थान पर स्थिर रहते हैं तथा टिमटिमाते रहते है। इस प्रकार के तारों को नक्षत्र कहते हैं यह संख्या में २८ हैं। दूसरे वे हैं जो चलते हैं इन के चलने में एक निश्चित चाल है तथा एक निश्चित मार्ग है। यह सख्या में ९ हैं। इन्हें ग्रह कहते है। सभी ग्रह सूर्य के चारों ओर परिक्रमा लगाते रहते हैं। हमारी पृथ्वी भी उन्हीं ग्रहों में से एक है। सारे ग्रह अपनी धुरी के उपर भी परिभ्रमण करते रहते हैं। कुछ तारे ऐसे हैं जो इन ग्रहों के चारों ओर चक्कर लगा रहे हैं। इन्हें उपग्रह कहते हैं। आकाश में छाए असंख्य तारों में से सूर्य ग्रहों तथा उपग्रहों को सौर मण्डल कहते हैं। ज्योतिष शास्त्र के निर्माताओं जैसे— आर्यभट्ट, ब्रह्मगुप्त वसुगुप्त, वराहमिहरादि आचार्यों ने जो कुछ भी लिखा है उस का विवरण इस प्रकार से है।

### ग्रहों के बारे में उपयोगी जानकारी :—

| ग्रह | सूर्य से दूरी कि० मीटर | ग्रह का व्यास कि० मी० | परिभ्रमण का समय दिन | सूर्य की परिक्रमा का समय दिन | उपग्रह |
|---|---|---|---|---|---|
| वुध | ५.८ करोड़ | ४.९ हजार | ८८ दिन | ८८ | — |
| शुक्र | १०.८ ,, | १२.४ ,, | | २२५ | — |
| पृथ्वी | १५.० ,, | १२.८ ,, | २३.९ घंटे | ३६५.२५ | १ |
| मंगल | २२.८ ,, | ६.८ ,, | २४.६ दिन | ६८७.२८ | २ |
| गुरु | ७७.८ ,, | १४२.७ ,, | ९.३ ,, | ११.९ वर्ष | १२ |
| शनि | १३८.२ ,, | ११५.१ ,, | १०.४ ,, | २९.५ वर्ष | ९ |
| यूरेनस | २८६.८ ,, | ५१.५ ,, | १०.७ ,, | ८४.०० ,, | ५ |
| नेपचून | ४४९.३ ,, | ४४.६ ,, | १५.८ ,, | १६४.८ ,, | २ |
| प्लुटो | ५९५.५ ,, | ५.९ | | [illegible] ,, | × |

ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्यधीमहि धियो यो नः प्रचोदयात

वाल्मीकी रामायण 24 हजार श्लोकों का महान् ग्रन्थ है, उसमें वाल्मीकी जी ने एक हजार श्लोकों में गायत्री मन्त्र के एक एक अक्षर की व्याख्या की है, ऐसे ही भागवत के 12 स्कन्दों में भी हर स्कन्द में गायत्री मन्त्र के दो दो अक्षरों की व्याख्या है, इसी से ज्ञात होता है कि गायत्री मन्त्र का अर्थ कितना गम्भीर और विशाल होगा, तो भी मैं यहां एक दो पंक्तियों में संक्षेप रूप से अर्थ लिखने का साहस करूंगा।

अर्थ :—मैं उस शक्ति का चिन्तन करता हूं जो शक्ति ओ३म्=ब्रह्मरूप है। भूर्भुवः स्वः=जो शक्ति तीनों लोकों में व्याप्त है। तत्=जिसको वेद "तत्" नाम से पुकारते हैं। सविता=जो शक्ति इस सृष्टि को बनाती है, पालन करती है, नाश करती है। वरेण्यम्=जो वरण करने के योग्य है। भर्गः=जो तेजो रूप है। देवः=जो द्योतनशील है या जो शक्ति ऐश्वर्य देने वाली है, ऐसी ही उस महान् शक्ति का, धीमहि=चिन्तन करता हूं कि वह शक्ति, धियः=मेरी बुद्धि को, प्रचोदयात्=सत् कर्मों में लगाए।

## ब्राह्मी विद्या

गुरु अपने शिष्य को ब्रह्म सम्बन्धित जो करता है

ॐ ॐ ॐ त्रिगुणपुरुष क्षेत्रचर मोहं भिन्धि रजस्तमसी भिन्धि प्राकतपाशजालं सावरणं परिहर सत्वं ग्रहणपुरुषोत्तमोसि सोमसूर्यनल प्रवरपरमधामन् ब्रह्मविष्णुमहेश्वरस्वरूप सृष्टिस्थिति संहारकारक भ्रूमध्यनिलय तेजोसि धामासि-अमृतात्मन् ॐ तत्सत् हंसः शुचिषत् वसुरन्तरिक्षसत् होता वेदिषदतिथिर्दुरोणसत्। नृषत्-वरसदृतसद्व्योमसदब्जा गोजा ऋतजा अद्रिजा ऋतं परब्रह्म स्वरूप सर्वगत सर्वशक्ते सर्वेश्वर सर्वेन्द्रियप्रत्यक्षं कुरु कुरु परमं पदं परामर्शय परमार्गं ब्रह्म द्वारं सर कुमार्गं जहि षट्-कोशिकं शरीरं त्यज शुद्धोसि बुद्धोसि विमलोसि क्षमस्व स्वपदमास्वादय-आस्वादय स्वाहा।

मुखप्रक्षालनविधिः—शौच आदि से निवृत होकर बायां पैर धोते हुए पढ़ें "नमोस्त्वनन्ताय सहस्रमूर्तये सहस्रपादाक्षि-शिरोरुबाहवे। सहस्र-नाम्ने पुरुषाय शाश्वते, सहस्रकोटी-युगधारिणे नमः ॥ दायां पैर धोते हुए पढ़ें:— नमः कमल-नाभाय-नमस्ते जलशायिने। नमस्ते केशवानन्त-वासुदेव नमोस्तुते ॥ मुख धोते हुए पढ़ें:—गङ्गा, प्रयाग, गयनैमिष-पुष्करादि-तीर्थानि यानि भुविसन्ति-हरिप्रसादात्, आयान्तु तानि करपत्रपुटे मदीये प्रक्षालयन्तु वदनस्य निशाकलङ्कम्। तीर्थे स्नेयं तीर्थमेव समानानां भवति मा नः शंस्यो अररुषो धूर्तिः प्राणङ् मर्त्यस्य रक्षाणो ब्रह्मणस्पते। मुख धोकर यज्ञोपवीत धोते हुये तीन बार पढ़ें: "ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्" यज्ञोपवीत गले में फिर से धारण करते हुये पढ़ें:—यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत् सहजं पुरस्तात्-आयुष्यम्-अग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं, यज्ञोपवीतं बलम्-अस्तु तेजः। यज्ञोपवीतम्-असि, यज्ञस्यत्वा-उपवीतेन-उपनह्यामि ॥ मुखप्रक्षालन करके स्नान कीजिए, हिन्दू जीवन का आरम्भ स्नान से ही होता है और अन्त भी स्नान से ही।

## * नित्यप्रार्थनाविधि *

पूर्व दिशा की ओर मुख करके धूपदीप जला कर शुद्ध आसन पर पद्मासन से बैठ कर आदिदेवभगवान् गणेश का ध्यान करके पढ़ें:—शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम्, प्रसन्नवदनं ध्याये सर्वविघ्नोपशान्तये। अभिप्रीतार्थसिद्धयर्थं पूजितो यः सुरैर्-अपि, सर्वविघ्नच्छिदे तस्मै गणाधिपतये नमः ।१। बिभ्रत्-दक्षिणहस्तपद्म-युगले दन्ताक्षमाले शुभे, वामे मोदक-पूर्णपात्र-परशु नागोपवीती-त्रिदृक्, श्रीमान्-सिंहयुगासनः श्रुतियुगे शंखौ वहन्, मौलिमान् विश्वात्-ईश्वरयुग-ईशभगवान् लम्बोदरः सर्वदः ।२। [illegible] चतुर्भुजाय

हेरम्बायैव-गणेश्वर-नायकाय, सर्वार्थसिद्धि-फलदाय। गणेश्वराय ।३। इत्थं द्वादश-नामानि गणेशस्य महात्मनः । यः पठेत्-तु शिवोक्तानि स लभेत्सिद्धिम्-उत्तमाम् ।४। प्रथमं वक्रतुण्डं तु चैकदन्तं द्वितीयकम्, तृतीयं कृष्णपिङ्ग तु चतुर्थं च कपर्दिनम्, लम्बोदरं पञ्चमं तु षष्ठं विकटम्-एव च सप्तमं विघ्नराजेन्द्रं धूम्रवर्णं तथाष्टमम्, नवमं भालचन्द्रं तु दशमं तु विनायकम्, एकादशं गणपतिं द्वादशं अन्तनायकम्-पठते शृणुते यस्तु गणेश-स्तवम्-उत्तमं, भार्यार्थी लभते भार्यां धनार्थी विपुलं धनम्, पुत्रार्थी लभते पुत्रं मोक्षार्थी परमं पदम्, इच्छाकामं तु कामार्थी धर्मार्थी धर्मम्-अक्षयम् ।५। सुमुखश्चैक-दन्तश्च कपिलो गजकर्णकः । लम्बोदरश्च विकटो विघ्नराजो गणाधिपः । धूम्र-केतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः द्वादशैतानि-नामानि गणेशस्य महात्मनः, यः पठेत्-शृणुयात्-वापि स लभेत्-सिद्धिम्-उत्तमाम् । विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा, संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते ।

हेमजासुतं भजे गणेशं ईशनन्दनम्

**श्रीगणेशस्तुतिः**—एकदन्त-वक्रतुण्डनागिन्द्र सूत्रकम् । रक्तगात्र-धूम्रनेत्र शुक्लवस्त्र-मण्डितम्-कल्पवृक्ष-भक्तरक्ष ! नमोस्तु ते गजाननम् ।१। पाशपाणि-चक्रपाणि-मूषकादि- रोहिणम् । अग्निकोटि, सूर्य-ज्योति, वज्र-कोटिनिर्मलम् । चित्रमाल, भक्तिजाल, भालचन्द्रशोभितम् । कल्पवृक्ष, भक्तरक्ष, नमोस्तु ते गजाननम् ।२। भूतभव्य, हव्यकव्य-भृगुभार्गवार्चितम् । दिव्यवह्नि-कालजाललोकपाल-वन्दितम् । पूर्णब्रह्म-सूर्यवर्ण पूरणं पुरान्तकम् । कल्पवृक्ष, भक्तरक्ष, नमोस्तु ते गजाननम् ।३। विश्ववीर्य, विश्वसूर्य, विश्वकर्म निर्मलम् । विश्वहर्ता, विश्वकर्ता यत्र तत्र पूजितम् । चतुर्मुखं चतुर्भुजं सेवितं चतुर्गणम् । कल्पवृक्ष, भक्तरक्ष, नमोस्तु ते गजाननम् ।४।



(नोट.— यह उपरलिखित गणेशस्तुति व्याकरण के अनुसार यद्यपि अशुद्ध भी है परन्तु काश्मीर में भगतजन प्रायः इस स्तुति

का बड़ी श्रद्धा से पाठ करते हैं, श्रद्धा का यस्त्र विधि अविधि शुद्धि अशुद्धि के लिये रामबाण का काम देता है।

* विष्णुप्रार्थना *

सप्तश्लोकीगीता—ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्माम्- अनुस्मरन्। यः प्रयाति त्यजन्-देहं स याति परमां गतिम्
।१। स्थाने हृषीकेश तव प्रकीर्त्या जगत्-प्रहृष्यत्यनुरज्यते च, रक्षांसि भीतानि दिशो द्रवन्ति, सर्वे नमस्यन्ति च
सिद्धसंघाः ।२। सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षि-शिरोमुखम्। सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वम्-आवृत्य तिष्ठति ।३। कविं
पुराणमनुशासितारम्-अणोरणीयान्सम्-अनु-स्मरेत्-यः। सर्वस्य धातारम्-अचिन्त्यरूपम्-आदित्यवर्णं तमसः परस्तात् ।४।
ऊर्ध्वमूलम्-अधः शाखम्-अश्वत्थं प्राहुर्-अव्ययम्। छन्दांसि यस्यपर्णानि यस्तं वेद स वेदवित् ।५। सर्वस्य चाहं हृदि
सन्निविष्टो मत्तः स्मृतिर्ज्ञानम्-अपोहनं च, वेदैश्च सर्वैर्-अहमेव वेद्यो, वेदान्तकृत्-वेदवित्-एव चाहम् ।६। मन्मना
भव मत्-भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु। माम्-एवैष्यसि युक्त्वैवम्-आत्मानं मत्परायणः ।७। ओ३म् तत्-सत्-इति
श्रीमत्-भगवत्-गीता सूपनिषत्सु-ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुन-संवादे सप्तश्लोकी गीता समाप्ता।

ध्येयः सदा सवितृमण्डलमध्यवर्ती नारायणः सरसिजासन-सन्निविष्टः। केयूरवान्-कनक-कुण्डलवान्-किरीटी हारी
हिरण्मयवपु-धृतशङ्खचक्रः ।१। नमामि नारायणपाद-पंकजं करोमि नारायणपूजनं सदा। वदामि नारायणनाम निर्मलं,
स्मरामि नारायण-तत्त्वम्-अव्ययम्। करारविन्देन पदारविन्दं मुखारविन्दे विनिवेशयन्तम्। अश्वत्थपत्रस्य पुटे शयानं
बालं मुकुन्दं मनसा स्मरामि ।३। कायेन वाचा मनसेन्द्रियैर्वा बुद्ध्यात्मना वा प्रकृतिस्वभावात्, करोमि यत् यत्
सकलं परस्मै नारायणायेति समर्पयामि ।४। हा कृष्ण मनसि वासिन् क्वासि यादवनन्दन। इमाम्-अवस्थां संप्राप्तम्
अनाथं किं न रक्षसि ।५। या त्वरा द्रौपदीत्राणे या त्वरा गजमोचणे। मयि दीने दीनबन्धो सा त्वरा क्व गता मते।

## ॥ विष्णुस्तुति ॥

जय नारायण जय पुरुषोत्तम जय वामन कंसारे, उद्धर मामसुरेशविनाशिन् पतितोऽहं संसारे । घोरं हर मम नरकरिपो केशव कल्मषभारं, माम् - अनुकम्पय दीनम् - अनाथं कुरु भवसागरपारम् ।१। जय जय देव जयासुर - सूदन जय केशव जय विष्णो । जय लक्ष्मीमुख-कमलमधुव्रत जय दशकन्धरजिष्णो घोरं हर० ।२। यद्यपि सकलम् - अहं कलयामि हरे नहि किम्-अपि स सत्त्वम् । तद्-अपि न मुञ्चति मामिदम् - अच्युत पुत्रकलत्र ममत्वं घोरं हर० ।३। पुनर् - अपि जननं पुनर् - अपि मरणं पुनर् - अपि गर्भनिवासम् । सोढुम् - अलं पुनर् -अस्मिन्माधव माम्-उद्धर निजदासम् घोरं हर० ।४। त्वं जननी जनकः प्रभुर् -अच्युत त्वं सुहृत् - कुलमित्रम् । त्वं शरणं शरणागतवत्सल त्वं भवजलधि - वहित्रं घोरं हर० ।५। जनक - सुतापति-चरण-परायण शङ्कर-मुनिवरगीतं धारय मनसि कृष्णपुरुषे यद् धारय संसृतिभीतिम् घोरं हर मम नरकरिपो केशव कल्मषभारं-माम्-अनुकम्पय-दीनम्-अनाथं कुरुभव-सागर-पारम् ।६।

अच्युतं केशवं रामनारायणं कृष्णदामोदरं वासुदेवं हरिम् । श्रीधरं माधवं गोपिकावल्लभं जानकीनायकं रामचन्द्रं भजे ।१। सुरजं केशवं सत्यभामाधवं श्रीधरं श्रीपतिंराधिकाराधितम् । इन्दिरामन्दिरं चेतसा सुन्दरं देवकीनन्दनं नन्दजं सम्भजे ।२। अङ्गनाम्-अङ्गनाम्-अन्तरे माधवो, माधवं माधवं चान्तरेणाङ्गना इत्थमा - कल्पिते मण्डले मध्यगः, सञ्जगौ, वेणुना देवकीनन्दनः ।३। बालिका - बालिका बालकीला - लयः संगसन्दर्शित-प्र_सन्ताविभ्रमः । गोपिका गीत-दत्ता-वधानः स्वयं सञ्जगौ वेणुना देवकी - नन्दनः ।४। जयतु जयतु देवो देवकीनन्दनोऽयं जयतु जयतु कृष्णो वृष्णिवंशप्रदीपः । जयतु जयतु मेघश्यामलः कोमलाङ्गो जयतु जयतु पृथ्वीभारनाशो मुकुन्दः ।५।

## * शङ्कर प्रार्थना *

भगवान् शंकर का ध्यान करते हुए पढ़ें:—प्रणतोस्मि महादेव प्रपन्नोस्मि सदाशिव निवारय महामृत्युं मृत्युञ्जय नमोऽस्तु ते ।१। मृत्युञ्जय महादेव पाहि मां शरणागतम्, जन्ममृत्यु-जरारोगैः पीडितं भवबन्धनात् ।२। कर्पूर-गौरं करुणावतारं संसार–सारं भुजगेन्द्रहारम् । सदा रमन्तं हृदयारविन्दे भवं भवानी सहितं नमामि ।३। हर शम्भो महादेव विश्वेशामरवल्लभ । शिव शङ्कर सर्वात्मन् नीलकण्ठ नमोस्तु ते ।४। तव तत्त्वं न जानामि कीदृशोसि महेश्वर यादृशोसि महादेव तादृशाय नमो नमः ।५। आधीनाम्-अगदं दिव्यं व्याधीनां मूलकृन्तनम् । उपद्रवाणां दलनं महादेवम् उपास्महे ।६। आत्मा त्वं गिरिजा मतिः परिजनाः प्राणाः शरीरं गृहं, पूजा ते विषयो - पभोगरचना निद्रा समाधि-स्थितिः । सञ्चारोऽपि परिक्रमः पशुपते स्तोत्राणि सर्वा गिरो, यत् यत् कर्म करोमि देव भगवन् तत् तत् तवाराधनम् ।७। नागेन्द्रहाराय त्रिलोचनाय भस्माङ्गरागाय महेश्वराय । देवाधिदेवाय दिगम्बराय तस्मै नकाराय नमः शिवाय ।८। मातङ्गचर्माम्बर-भूषणाय समस्तगीर्वाण-गणार्चिताय त्रैलोक्य–नाथाय पुरान्तकाय तस्मै मकाराय नमः शिवाय ।९। शिवामुखाम्भोजविकासनाय दक्षस्य यज्ञस्य विनाशकाय, चन्द्रार्कवैश्वानरलोचनाय तस्मै शिकाराय नमः शिवाय ।१०। वशिष्ठकुम्भोद्-भवगौतमादि-मुनीन्द्रवन्द्याय गिरीश्वराय, श्रीनीलकण्ठाय वृषध्वजाय तस्मै वकाराय नमः शिवाय ।११। यज्ञस्वरूपाय जटाधराय पिनाकहस्ताय सनातनाय, नित्याय शुद्धाय निरञ्जनाय तस्मै यकाराय नमः शिवाय ।१२। वपुष्प्रादुर्भावात् अनुमितम्-इदं जन्मनि पुरा । पुरारे नैवाहं क्वचित्-अपि भवन्तं प्रणतवान् । नमन्मुक्तः सम्प्र-त्यतनुर्-अहम्-अग्रे-प्यनतिमान्-महेश क्षन्तव्यं तदिदम्-अपराध-द्वयम्-अपि ।१३। करचरणकृतं वाक् कायजं कर्मजं वा श्रवण-नयनजं वा मानसं वा पराधम् । विदितम्-अविदितं वा सर्वमेतत्क्षमस्व जय जय करुणाब्धे श्री महादेव शम्भो ।

## * देवी प्रार्थना *

दुर्गे स्मृता हरसि भीतिम्-अशेषजन्तोः, स्वस्थैः स्मृता मतिम्-अतीव शुभां ददासि । दारिद्र्यदुःखभय-हारिणि का त्वत्-अन्या, सर्वोपकार-करणाय दयार्द्र चित्ता ।१। देवि प्रपन्नार्तिहरे प्रसीद प्रसीद मातर्जगतोखिलस्य, प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि विश्वं त्वम्-ईश्वरी देवि चराचरस्य ।२। पृथिव्यां पुत्रास्ते जननि बहवः सन्ति सरलाः, परं तेषां मध्ये विरलतरलोहं तव सुत । मदीयोयं त्यागः समुचित्-इदं नो तव शिवे, कुपुत्रो जायेत क्वचित्-अपि कुमाता न भवति ।३। जगत्-मातर्-माताः तव चरणसेवा न रचिता, न वा दत्तं देवि द्रविणमपि भूयस्तव मया । तथापि त्वं स्नेहं मयि निर्-उपमं यत्-प्रकुरुषे: कुपुत्रो जायेत क्वचित्-अपि कुमाता न भवति ।४। शरणागत-दीनार्त-परित्राणपरायणि । सर्वस्यार्तिहरे देवि नारायणि नमोस्तु ते ।

या देवी सर्वभूतेषु विष्णुमायेति शब्दिता नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमोनमः ।१। या देवी सर्वभूतेषु चेतनेत्य-भिधीयते नमस्तस्यै, नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमोनमः ।२। या देवी सर्वभूतेषु बुद्धिरूपेण संस्थिता० नमस्तस्यै ।३। या देवी सर्वभूतेषु निद्रारूपेण संस्थिता नमस्त० ।४। या देवी सर्वभूतेषु क्षुधारूपेण संस्थिता नमस्त० ।५। या देवी सर्वभूतेषु छायारूपेण संस्थिता नमस्त० ।६। या देवी सर्वभूतेषु शक्तिरूपेण संस्थिता नमस्त० ।७। या देवी सर्वभूतेषु तृष्णारूपेण संस्थिता नमस्त० ।८। या देवी सर्वभूतेषु क्षान्तिरूपेण संस्थिता नमस्त० ।९। या देवी सर्वभूतेषु जातिरूपेण संस्थिता नमस्त० ।१०। या देवी० लज्जारूपेण संस्थिता नमस्त० ।११। या देवी० शान्तिरूपेण संस्थिता नमस्त० ।१२। या देवी सर्वभूतेषु [illegible] संस्थिता नमस्त० ।१३। या देवी सर्वभूतेषु कान्तिरूपेण संस्थिता

नमस्त० ।१४। या देवी सर्वभूतेषु लक्ष्मीरूपेण संस्थिता नमस्त० ।१५। या देवी...स्मृतिरूपेण संस्थिता नमस्त० ।१६। या देवी...दयारूपेण संस्थिता नमस्त० ।१७। या देवी सर्वभूतेषु तुष्टि रूपेण संस्थिता नमस्त० ।१८। या देवीसर्वभूतेषु मातृरूपेण संस्थिता नमस्त० ।१९। या देवी सर्वभूतेषु भ्रांतिपेण संस्थिता नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ।२०। आनन्दसुन्दर पुरन्द्रमुक्तमाल्यं मौलौ हठेन निहितं महिषासुरस्य पादाम्बुजं भवतु मे विजयाय मञ्जु, मञ्जीरशिञ्जितमनोहरमम्बिकायाः ।२१। उत्तप्तहेमरुचिरे त्रिपुरे पुनीहि, चेतश्चि-रन्तनमघौघवनं लुनीहि: कारागृहे निगडबन्धनपीडितस्य त्वत्संस्मृतौ झडिति मे निगडास्त्रुट्यन्तु ।२२। माया कुण्डलिनी, क्रियामधुमती, कालीकलामालिनी । मातङ्गी विजया जया भगवती देवी शिवा शाम्भवी । शक्तिः शङ्करवल्लभा त्रिनयना वाग्वादिनी भैरवी, ह्रींकारी त्रिपुरा परा परमयी माताकुमारीत्यसि ।२४। महाबले महोत्साहे महाभयविनाशिनि । त्राहि मां देवि दुष्प्रेक्ष्ये शत्रूणां भयवर्धिनि ।२५। सर्वमङ्गलमङ्गल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके, शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोस्तुते ॥

## * इन्द्राक्षी *

इन्द्र उवाच—इन्द्राक्षी नाम सा देवी देवतैः समुदाहृता गौरी शाकंभरी देवी दुर्गानाम्नीति विश्रुता, कात्यायनी महादेवी चन्द्रघंटा महातपा, गायत्री साच सावित्री ब्रह्माणी ब्रह्मवादिनी, नारायणी भद्रकाली रुद्राणी कृष्णपिंगला अग्निज्वाला रौद्रमुखी कालरात्रिस्तपस्विनी । मेघश्यामा सहस्राक्षी विष्णुमाया जलोदरी, महोदरी मुक्तकेशी घोररूपा महाबला आनन्दा भद्रजा नन्दा रोगहर्त्री शिवप्रिया, शिवदूती कपाली च प्रत्यक्षा परमेश्वरी, इन्द्राणी चन्द्ररूपा च इन्द्रशक्ति-परायणा, महिषासुर-संहर्त्री चामुण्डा गर्भदेवता, वाराही नारसिंही च भीमा भैरवनादिनी, श्रुतिःस्मृति-धृतिर्मेधा, विद्यालक्ष्मी सरस्वती, आनन्दा विजयापूर्णा मानस्तोका पराजिता, भवानी पार्वती दुर्गा हैमवत्यंबिका शिवा, शिवा



[illegible] ॥

ॐ नमो भगवते गोपीनाथाय

आत्मा विवेक द्वारा जानी जा सकती है। भगवत्-प्राप्ति के लिए अपना परिश्रम और गुरु-अनुग्रह अत्यावश्यक हैं— जगद्गुरु भगवान गोपीनाथ जी

भगवान जी के अनेकाकारमय व्यक्तित्व के सौरभ से मानव-मन सुरभित बन गया। श्री भगवान जी अन्तर्मुखी होकर भी बहिर्मुखता के प्रति उदासीन नहीं थे; अपनी आत्मा के सुमधुर झङ्कार का वह प्रत्येक को साझीदार बनाने के पक्ष में थे। आत्म-चैतन्य की यही पराकाष्ठा हैं, जहां स्वाभाविक मौन मुखर हो उठता है। भौतिक शरीर का त्याग करने के पश्चात भी वे देश और विदेश में सत्पात्रों का अध्यात्मिक मार्ग दर्शन करते हैं।

श्री गुरु के चरणों की सेवा करने से किसी भी मनुष्य के पाप छूट जाते हैं। वह अपने सद्गुरु के चरणों का ध्यान करते 2 सिर पर जल डाल दें तो उसे तीर्थ में नहाने का फल मिल जाता है। पाप रूपी कीचड़ को सुखाने के लिए श्री गुरु के चरण-कमलों का अमृत पीना चाहिए; गुरु एक अनमोल रत्न है। इस रत्न को पाने के लिए अपना आश्रम, अपनी जाति, सुख और आनन्द देने वाली अपनी कीर्ति और अन्य चीजें भी छोड़नी पड़े, तो भी कम है श्री गुरु का चिन्तन करने से परम सुख आसानी से मिल सकता है। सभी देवताओं के लिए गुरु से बढ़ कर कोई चीज नहीं, गुरु को जो चीज प्यारी है । वही पेश करनी चाहिए। गुरु महाराज जिस दिशा में रहते हैं, प्रतिदिन इस दिशा में भक्तिपूर्वक नमस्कार करना चाहिए, ताजा फूलों को फेंकना चाहिए। प्राणी जब तक जिन्दा है, गुरु को याद करते रहें। यदि साधना करने से मनुष्य जीवन्मुक्त भी हो जाए तो भी श्री गुरु को नहीं भूलना चाहिए। गुरु के सामने उद्धत रूप से कभी न बैठे। सेवा करने से ही गुरु संतुष्ट हो जाते हैं। श्री गुरु जब प्रसन्न

होकर दया करते हैं। तो शिष्य अपने ही अन्दर ब्रहम को पाते हैं। गुरु की दया के बिना मन को शान्त करना आसान नहीं साधक को कुछ मिले या न मिले, कम मिले या ज्यादा-संतोष करना चाहिए, यदि हम से शिव रूठ जाएं तो गुरु हमें बचा सकते हैं, परन्तु यदि गुरु रूठ जाएं तो हमें कोई नहीं बचा सकता। गुरु-कृपा से प्राप्त सभी वस्तुएं शिष्य के कल्याण का कारण बनती है। मानव-जीवन का परम लक्ष्य मुक्ति है। श्री गुरु ही संसारिक जीवों को मुक्ति का रास्ता दिखाकर उपकार करते हैं

प्रेषक :—।।वन्दे भगवन्ते गोपी नाथम।। भगवान श्री गोपी नाथ जी ट्रस्ट, खरयार, श्रीनगर



SOME PUBLICATIONS OF THE

**Bhagwan Shri Gopi Nath Ji Trust (Regd.)**

**Kharyar Habbakadal Srinagar Kashmir**

1. **Bhagwan Gopi Nath Ji of Kashmir** by S.N. Fotedar (English) ... Rs 5 00
2. **Bhagwan Gopi Nath Ji of Kashmir** translated into Hindi by Sh. Rama Dutt Shukla ... Rs. 5.00

**1988 FESTIVALS**

| | | |
|---|---|---|
| Maha-Yajna | ... ... | 16 June |
| Maha-Jayanti | ... ... | 26 July |